श्री

सनातनधर्म्मनिष्ठ, निगमागमश्रद्धापरायण सौम्यमूर्त्ति, सद्गुणविभूषित

दानवीर

सर्वश्री माननीय श्रेष्ठिप्रवर

श्रीकुडीलालजी महोदय सेकसरिया के सौजन्य से

'श्रीगोविन्दरामचैरेटीट्रस्ट इन्दौर' (मालवा)

द्वारा प्रकाशित

श्रावणशुक्लत्रयोदशी

वि० सं० २०१०

श्रीः

अथ

खण्डचतुष्टयात्मक-'श्राद्धविज्ञानोपनिषत्' ग्रन्थे

"सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत्" नामकः-

# तृतीयः खण्डः

# ३

तृतीयखण्डात्मिकेऽस्मिन् ग्रन्थे—

सैषा मुख्यविषयत्रयीनिरूपिता द्रष्टव्या

(१)-प्रजातन्तुवितानविज्ञानोपनिषत्-प्रथमा

(२)-ऋणमोचनोपायविज्ञानोपनिषत्-द्वितीया

(३)-आत्मगतिविज्ञानोपनिषत्-तृतीया

प्रीयतामनया त्रय्या दिवंगतः-

चान्द्रो महानात्मा पितृचरणानाम्

प्रथमसंस्करण ५०० वि० सं० २०१० मूल्य १५)

॥ श्री ॥

# समर्पण

दिवंगत–चन्द्रलोकस्थ–महानात्ममूर्त्ति–स्वर्गीय–

पितृःश्रीबालचन्द्रजी शास्त्री की

क्षयाहतिथि ( श्रावणशुक्ल–त्रयोदशी ) के उपलक्ष में

श्राद्धकर्त्ता की ओर से

श्रद्धापूर्वक समर्पित

समर्पक —

प्रजातन्तुवितानपथानुगामी

मोतीलालशर्म्मा ( श्राद्धकर्त्ता )

श्रावणशुक्ल–त्रयोदशी ( क्षयाहतिथि )

विक्रम सं० २०१०

श्री

## किमपि प्रास्ताविकम्

निगमागमाम्नायनिष्ठ भारतीय आस्तिक श्रद्धालु प्रजा की दृष्टि में 'अग्निहोत्र–ज्योतिष्टोम–वाजपेय–राजसूय–चयन" आदि श्रौतयज्ञकर्म्मानुबन्धी सौर 'देवकर्म्मों' की अपेक्षा से भी "पार्वण–एकोद्दिष्ट–त्र्याह–महालय–गयाश्राद्ध- रात्रिजागरणात्मक कुलस्त्रीवर्गद्वारा अनुष्ठित मान्यतालक्षण गृह्यपितृकर्म्म" इत्यादि लक्षण पारमेष्ठ्य पितृयज्ञात्मक 'पितृकर्म्मों' का इसलिए विशेष महत्त्व है कि, देवकर्म्माधिष्ठात्मा विज्ञानात्मप्रभव सूर्य्य का स्थान प्राकृतिक विश्व में अवर है। एवं पितृकर्म्माधिष्ठाता महानात्मप्रभव परमेष्ठी का स्थान प्राकृतिक विश्व में 'पर' है। 'सूर्य्यादपि परस्थाने–ऊर्ध्वस्थाने-तिष्ठति' निर्वचन के आधार पर ही पितृप्राणमूर्त्ति परमेष्ठी 'परमेष्ठी' कहलाए हैं, जैसा कि– "परमे स्थाने तिष्ठति, तस्मात् परमेष्ठी नाम" (शत० ब्रा० ११।१।६।१६।) इत्यादि ब्राह्मणश्रुति से प्रमाणित है। इसी आधार पर निगमानुगत आगमशास्त्र। स्मृतिशास्त्र में यह घोषणा हुई है कि—

"देवकार्य्याद् द्विजातीनां पितृकार्य्यं विशिष्यते"।

जैसाकि, अन्यान्य धार्म्मिक मान्यताओं के सम्बन्ध में कालदोष, शिक्षादोष, देशदोष, पात्रदोष, सत्तादोष, सङ्गदोष, काल्पनिक व्याख्यादोष, आदि आदि दोषपरम्पराओं के निग्रहानुग्रह से भारतीय प्रजा की आस्थापूर्णा श्रद्धा कुछ एक विगत शताब्दियों से निगमाम्नायपरम्परा से सर्वथा विरुद्ध जाती हुई धर्म्मसंरक्षण के स्थान में धर्म्मग्लानि को ही प्रोत्साहित कर रही है, ठीक यही दशा नैगमिक पितृ-कर्म्मानुबन्धी 'श्राद्धकर्म्म' के सम्बन्ध में भी घटित विघटित हो रही है। नैगमिक श्रौतस्मार्त्त श्राद्धकर्म्म उस परोक्ष, सर्वथा अतीन्द्रिय चन्द्रलोकस्थ सुसूक्ष्म आतिवाहिक शरीरधारी सौम्य पितृदेवता से सम्बन्धित हैं, जिसकी स्वरूपस्थिति सामान्य लौकिक मानवों के लिए दुर्विज्ञेय ही बनी रहती है। केवल शास्त्रवचन-प्रामाण्य पर आस्था श्रद्धापूर्वक निष्ठा रखते हुए शास्त्रविधिपूर्वक इस पितृकर्म्म का अनुगमन करते रहना ही सामान्य आस्तिकप्रजा के अभ्युदय के लिए अनन्य श्रेयःपन्था है। सुसूक्ष्म प्राकृतिक विज्ञान से सम्बन्धित रहस्यपूर्ण श्राद्धविज्ञान का स्वरूप सर्वसामान्य की दृष्टि से झटिति एकहेलया विज्ञात बन जाय, यह असम्भव नहीं, तो कठिन अवश्य है। अतएव एवंविधा सामान्य आस्तिक प्रजा का अभ्युदय तो एकमात्र–'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते'–'यदस्माकं शब्द आह, तदस्माकं प्रमाणम्' इत्यादि शास्त्रादेश की अनुगति करते हुए श्रद्धापूर्वक विना किसी तर्क–युक्ति–विज्ञान–जिज्ञासा के अनन्यनिष्ठापूर्वक इस और्ध्वदैहिक-निबन्धन सुसूक्ष्म पितृकर्म्म (श्राद्धकर्म्म) के अनुगमन से ही सम्भव है। 'नान्यः पन्था विद्यते अयनाय'।

'जो जिसका गुण है, वही सीमातिक्रान्त बन कर उसका दोष बन जाता है', इत्यादि भारतीय लोकसूत्र के अनुसार, एवं–'मानव अपने सद्गुणों से ही दण्डित होता है'

इत्यादि प्रतीच्य (नीत्से) मान्यता के अनुसार जिस आस्थानुगत 'श्रद्धागुण' से भारतीय आस्तिक श्रद्धालु प्रजावर्ग श्रद्धापूर्वक शास्त्रीय विधि-विधानों में अनन्य निष्ठा से अद्यावधि आरूढ था, वही प्रजावर्ग अपने श्रद्धागुण से परप्रतारकों के द्वारा प्रतारित होता हुआ वर्त्तमान युग में सर्वात्मना विगलितश्रद्ध बन गया है अथवा तो द्रुतवेग से बनता जा रहा है। वर्त्तमान युग की तात्कालिक प्रभावोत्पादिका अनुकूलताप्रवर्त्तिका गन्धर्वनगरलीलावन-आश्चर्य्यकारिणी भूतविज्ञानपरम्परा-भूताविष्कारपरम्परा-ने भारतीय प्रजा को वर्त्तमान में व्यामुग्ध कर दिया है, सर्वात्मना लक्ष्यच्युत बना दिया है। इस तात्कालिक चाकचिक्य की चकाचौंधने आज इसे तिमिरान्ध बना दिया है। इस की श्रद्धानुगता सहज भावुकता आज परप्रत्ययानुगामिनी बन गई है। इसी गतानुगतिक दोष के कारण आज के आस्तिक भारतीय मानव के शास्त्रनिष्ठ-आस्थापरिपूर्ण भी श्रद्धाक्षेत्र में 'हेतुवाद' ने जन्म ले लिया है। क्यों करे ?, क्या विज्ञान है ?, क्या फल प्राप्त होगा ?, इस प्रकार की तर्क-युक्ति-विज्ञानात्मिका जिज्ञासा-परम्परा इस श्रद्धालुको भी आज उत्पीडित कर रही है।

और इस उत्पीडन को प्रोत्साहन प्राप्त हुआ है दुर्भाग्य से एक वैसे भारतीय से ही, जिसने 'वेदशास्त्र' की घोषणा के माध्यम से ही क्रियात्मक (विध्यात्मक) सनातन-शाश्वत धर्म्मकर्म्मेति-कर्त्तव्यताओं को निःशेष बनाना ही अपना परम पुरुषार्थ मान लिया था। केवल वेदडिण्डिम-घोषपरायण उस वेदभक्त ने वेदरहस्यानभिज्ञतापरवशता से 'अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः' को अक्षरशः अन्वर्थ बनाते हुए सनातनमान्यतानुगत न केवल श्राद्धकर्म्म पर ही, अपितु अन्यान्य भी प्राय सभी श्रौत-स्मार्त्त विधि-विधानों पर जो प्रहार किया, उस से होने वाले अनिष्ट की कल्पना भी यदि उसे उस समय हो जाती, तो सम्भवत वह इस प्रकार अपनी व्यक्तिप्रतिष्ठा के व्यामोह से आस्तिक प्रजा की सहजश्रद्धा को उत्पीडित करने के महापातक से असस्पृष्ट बना रहता हुआ देवलोक का नहीं, तो चान्द्र पितृलोक का तो अधिकारी बन सकता था। किन्तु उद्बोधन न हो सका उस अभिनिवेश-दशा में उस वेदभक्त का, जिस के परिणाम स्वरूप आस्तिक प्रजा की धर्म्मशीलता में जो आत्यन्तिक स्खलन हो पडा था, उसे दृढमूल बना डाला तथाकथित पूर्वोक्त पश्चिम के भौतिक विज्ञान-क्षणिकविज्ञान-के चाकचिक्यने। 'गिलोय, और नीम चढी' लोकोक्ति को चरितार्थ करने वाली इस 'द्विर्बद्धं सुबद्धं भवति' मूला दृढपाशरज्जू से आमूलचूड़ बद्ध आबद्ध आस्तिक प्रजा सर्वात्मना सनातन निगमागमाम्नाय से परा परावत बनती हुई 'शास्त्र-प्रामाण्यनिष्ठा' को विस्मृत कर बैठी।

आस्तिक प्रजा की सहज प्रामाण्यनिष्ठा पुनः जागरूक हो, वह अपने विस्मृतप्राय-परित्यक्तप्राय देव-पितृकर्म्मपरम्परा का पुनः अनुगमन करती हुई अपना अभ्युदय-निःश्रेयस् ससाधन कर सके, सर्वोपरि इस प्रजा की इस शास्त्रप्रमाण-श्रद्धा पर बकवृत्ति-परायण हैतुको के जो आपातरमणीय, तत्त्वतः सर्वथा निर्म्मूल-निस्तत्त्व तर्क-युक्ति-हेतु-क्षणिकविज्ञानानुगता आलोचना

प्रत्यालोचना-आदि के जो नगण्य आक्रमणाभास हो रहे हैं, उन से इस का सन्त्राण हो, इत्यादि प्रयोजनों के लिए ही 'श्राद्धविज्ञानोपनिषत्' ग्रन्थ सकल्पित हुआ है, जिसकी पूर्त्ति चार खण्डों में अनुप्राणित है। इन सब बहिरङ्ग-प्रश्नपरम्पराओं का 'आत्मविज्ञानोपनिषत्' नामक प्रथम खण्ड की प्रारम्भिक 'प्रस्तावना' में समाधान कर दिया है। प्रकृत में हमें प्रस्तुत 'सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत्' नामक तृतीय खण्ड में प्रतिपादित विषयों की दिशा के सम्बन्ध में दो शब्द निवेदन कर देने हैं।

प्रस्तुत खण्ड में 'प्रजातन्तुवितानविज्ञानोपनिषत्, ऋणमोचनोपायोपनिषत्, आशौच-विज्ञानोपनिषत्' इन तीन मुख्य अवान्तर प्रकरणों का समावेश हुआ है। प्रथमोपनिषत् में बृहदुक्थ महर्षि की पितृवंश्या के आधार पर चतुरशीतिकल पितृतन्तुलक्षण 'प्रजातन्तु' का वैज्ञानिक विश्लेषण हुआ है। द्वितीयोपनिषत् में प्रजोत्पादनकर्म्म, सपिण्डीकरणकर्म्म, श्राद्धकर्म्म, गयापिण्डदान, इन चार आनृण्यकर्म्मों के वैज्ञानिक स्वरूप का विश्लेषण हुआ है। इन में से चतुर्थ गयापिण्डदान-प्रकरण में ही महासङ्गीतनिबन्धन-रात्रिजागरणात्मक-पारिवारिक कुलस्त्री-वर्गैकमान्यतात्मक लौकिक पितृकर्म्म का समावेश हुआ है। तृतीयोपनिषत् में सूतकाशौच, शावाशौच, आदि अघाशौच की तात्त्विक स्वरूप मीमांसा हुई है। यही प्रस्तुत खण्ड के विषयों की संक्षिप्त स्वरूपदिशा है।

जैसा कि, प्रथमखण्ड के प्रारम्भिक वक्तव्य में स्पष्ट कर दिया गया है, खण्डचतुष्टयात्मक यह ग्रन्थ स्वर्गीय पितृश्री के वार्षिक श्राद्धोपलक्ष में सन ३४ में ही यद्यपि लिपिबद्ध होगया था। किन्तु युगधर्म्मानुगता ज्ञात-अज्ञात विघ्नपरम्पराओं के कारण अद्यावधि यह प्रकाशित न हो सका। 'आत्मविज्ञानोपनिषत्' प्रथम खण्ड का प्रकाशन यद्यपि कुछ वर्षों पूर्व हो गया था। किन्तु तत्समय में उसे हम व्यक्त न कर सके। कारण, उस में लगभग ३० तिरङ्गे खगोलीय चित्रों का समावेश अनिवार्य्य था। एवं वैसी व्यवस्था उस समय हमारे सीमिततम कष्टसाध्य अर्थतन्त्र की दृष्टि से असम्भव थी। आगे चलकर हमें उस कार्य्य के लिए एक ऐसे सात्त्विक सहयोगी का सात्त्विक सहयोग प्राप्त हुआ, जिस के लोकानुग्रह से हम प्रथमखण्ड को भी इस तृतीयखण्ड के साथ ही अभिव्यक्त कर सके। सुविख्यात व्यवसायी महाप्राण श्रेष्ठिप्रवर माननीय स्व० श्रीगोविन्दरामजी सेकसरिया के सुपुत्र माननीय श्रेष्ठिप्रवर श्रीकुड़ीलालजी सेकसरिया के सात्त्विक सहयोग से प्रथमखण्ड प्रकाशन व्यय, तथा १५ तिरङ्गे चित्रों के प्रकाशनव्यय की व्यवस्था हुई। एवं शेष १५ चित्रों का प्रकाशन नितान्त नैष्ठिक माननीय उन श्रीमहावीरप्रसादजी मुरारका के सौजन्य से सम्भव बन सका, जिन मुरारकाजी का श्रद्धाविगलित, किन्तु अस्मालखण्ड ऐकान्तिक निष्ठात्मक सहयोग हमें शाश्वतीभ्यः समाभ्यः प्राप्त है। प्रस्तुत तृतीय खण्ड के प्रकाशन का श्रेय हम श्रीमुरारकाजी को अब इस लिए प्रदान करना नहीं चाहते कि, कुछ समय से उनकी ऐकान्तिक निष्ठा

उस 'आत्मस्वित्' रूप में परिणत हो गई है, जिस सवित को प्राप्त कर लेने के पश्चात् मानव सम्पूर्ण लोकैषणाओं से अहि कञ्चुकिवत् विनिर्म्मुक्त हो जाया करता है। इष्टदेव से यही कामना है कि, दैवयोग से उनके नैष्ठिक अन्तकरण में सहसा उद्भूत समद्भूत यह आत्मसवित अक्षुण्ण बनी रहे।

सर्वान्त में हम अपने सहज सात्त्विक उस मानवश्रेष्ठ ( श्रीकुडीलालजी सेकसरिया ) के प्रति कृतज्ञता समर्पण के द्वारा उनका सात्त्विक मूल्याङ्कन विश्रान्त नहीं कर देना चाहते, जिनकी विगत-प्रक्रान्त, तथा भावी सात्त्विक सहयोगप्रदानपरम्परा से ही हम अपनी स्वाध्यायनिष्ठा को सुरक्षित रखने में भूतबल प्राप्त कर सके हैं, करते रहेंगे। इस के साथ ही हम अपने आत्मीयतम सर्वश्रीमहावीरप्रसादमोदी महोदय का भी यहाँ स्मरण कर लेते हैं, जो सर्वथा सहजरूप से अपनी 'गुप्त' अभिधा को अन्वर्थ बनाते हुए आरम्भ से ही हमारे लौकिक दुःख-सुख के सहयोगी बने रहे हैं। जगन्माता जगदम्बा मोदी महोदय को सर्वाभ्युदय-सम्पन्न बनावें, यही मङ्गल-कामना है।

हमारी भावुकतापूर्ण सहज कल्पना से जिस व्यक्ति से सम्बन्धित ईश्वरप्राप्त सहज प्रतिभा के सम्बन्ध में अनुमानत. आज से १०-१२ वर्ष पूर्व श्रीमुरारकाजी से हमने ये मनोभाव अभिव्यक्त किए थे कि, "यदि किसी नैष्ठिक के तत्त्वावधान में इस बालक का शिक्षा-क्रम सुव्यवस्थित रहा, तो कालान्तर में यह बालक सेकसरिया परिवार के गौरव को महामहिमशाली प्रमाणित कर देगा", उसी व्यक्ति के ( माननीय सर्वश्री जगदीशप्रसादजी सेकसरिया के ) सत्त्वपूर्ण सहयोग से प्राप्त प्रकाशन-परिग्रह का बल यदि हमें प्राप्त न होता, तो मानवाश्रमविद्यापीठनिर्म्माण की एषणा में आहुत हो जाने वाले समस्त प्रेसपरिग्रह के अनुग्रह से हम कथमपि इस प्रकाशन-कार्य्य को पुनः प्रक्रान्त करने में सर्वथा असमर्थ ही बने रहते। अतएव लोकानुबन्धिनी इस कृतज्ञताभिव्यक्ति के माध्यम से सर्वश्री मा० जगदीशजी महोदय के प्रति भी हमारी कृतज्ञताभावना शाश्वत ही बनी रहेगी। "नर्म्मदा नदी के छोटे बड़े कङ्कर, सभी शङ्कर" इस लोकसूक्ति के अनुसार अन्यान्य ज्ञात-अज्ञात उन सभी सहयोगियों के प्रति भी हम अपनी कृतज्ञता अभिव्यक्त किए बिना नहीं रह सकते, जिनका मनसा-वाचा-कर्म्मणा, किंवा अर्थेन सहयोग प्राप्त होता रहता है। 'परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ' ही इस कृतज्ञताभिव्यक्ति का माङ्गलिक मूल माना गया है। एवं इसी माङ्गलिक मूलसस्मरणपूर्वक यह संक्षिप्त प्रास्ताविक उपरत हो रहा है।

श्रावण-शुक्लत्रयोदशी
वि० सं०-२०१०
"मानवोकथवैरागिकब्रह्मौघ"
श्रीमानवाश्रमविद्यापीठ) दुर्गापुरा

आस्थाश्रद्धापूतास्तिकनैष्ठिकैर्विधेयः
नितान्तभावुक
मोतीलालशर्म्मा भारद्वाजः (गौड़ः)
वेदपीथीपथिकः



# निगमानुगता महामङ्गलप्रदा पितृस्तुतिः स्वरूपवर्णनात्मिका

(१)—उदीरतामवर उत्परास उन्मध्यमाः पितरः सोम्यासः ।
असुं य ईयुरवृका ऋतज्ञास्ते नोऽवन्तु पितरो हवेषु ॥

(२)—इदं पितृभ्यो नमो अस्त्वद्य ये पूर्वासो य उपरास ईयुः ।
ये पार्थिवे रजस्या निषत्ता ये वा नूनं सुवृजना सु विक्षु ॥

(३)—आहं पितॄन्त्सुविदत्रॉं अवित्सि नपातं च विक्रमणं च विष्णोः ।
बर्हिषदो ये स्वधया सुतस्य भजन्त पित्वस्त इहागमिष्ठाः ॥

(४)—बर्हिषदः पितर ऊत्यर्वागिमा वो हव्या चकृमा जुषध्वम् ।
त आ गतावसा शन्तमेनाथा नः शंयोररपो दधात ॥

(५)—उपहूताः पितरः सोम्यासो बर्हिष्येषु निधिषु प्रियेषु ।
त आ गमन्तु त इह श्रुवन्त्वधि ब्रुवन्तु तेऽवन्त्वस्मान् ॥

(६)—आच्या जानु दक्षिणतो निषद्येमं यज्ञमभि गृणीत विश्वे ।
मा हिंसिष्ट पितरः केन चिन्नो यद्व आगः पुरुषता कराम ॥

(७)—आसीनासो अरुणीनामुपस्थे रयिं धत्त दाशुषे मर्त्याय ।
पुत्रेभ्यः पितरस्तस्य वस्वः प्र यच्छत त इहोर्जं दधात ॥

(८)—ये नः पूर्वे पितरः सोम्यासोऽनूहिरे सोमपीथं वसिष्ठाः ।
तेभिर्यमः संरराणो हवींष्युशन्नुशद्भिः प्रतिकाममत्तु ॥

(९)—ये तातृषुर्देवत्रा जेहमाना होत्राविदः स्तोमतष्टासो अर्कैः ।
आग्ने याहि सुविदत्रेभिरर्वाङ् सत्यैः कव्यैः पितृभिर्घर्मसद्भिः ॥

(१०)—ये सत्यासो हविरदो हविष्पा इन्द्रेण देवैः सरथं दधानाः ।
आग्ने याहि सहस्रं देववन्दैः परैः पूर्वैः पितृभिर्घर्मसद्भिः ॥

(११)—अग्निष्वात्ताः पितर एह गच्छत सदःसदः सदत सुप्रणीतयः ।
अत्ता हवींषि प्रयतानि बर्हिष्यथा रयिं सर्ववीरं दधातन ॥

(१२)–त्वमग्न ईलितो जातवेदोऽवाड्ढव्यानि सुरभीणि कृत्वी।
प्रादाः पितृभ्यः स्वधया ते अक्षन्नद्धि त्वं देव प्रयता हवींषि॥

(१३)–ये चेह पितरो ये च नेह यांश्च विद्म याँ उ च न प्रविद्म।
त्वं वेत्थ यति ते जातवेदः स्वधाभिर्यज्ञं सुकृतं जुषस्व॥

(१४)–ये अग्निदग्धा ये अनग्निदग्धा मध्ये दिवः स्वधया मादयन्ते।
तेभिः स्वराडसुनीतिमेतां यथावशं तन्वं कल्पयस्व॥

—ऋग्वेदसंहिता, १० मण्डल, १५ वाँ सूक्त

खण्डचतुष्टयात्मिका श्राद्धविज्ञानोपनिषत् ( एतन्नामक ग्रन्थ ) के द्वारा हम 'श्राद्ध' कर्म्म के सम्बन्ध में तर्क–युक्ति–विज्ञानमाध्यम से जो कुछ प्रतिपादन करना चाहते हैं, उन यच्चयावत् विषयों का मूल ( मौलिक रहस्य ) पूर्वोपात्त पितृस्वरूपसंस्मरणात्मक ऋग्वेदीय दशममण्डलान्तर्गत पञ्चदशमसूक्त की चतुर्दशमन्त्रसमष्टि से सर्वात्मना गतार्थ है। महर्षि 'यम' के पुत्र, अतएव 'यामायन' नाम से प्रसिद्ध मन्त्रद्रष्टा भगवान् शङ्खमहर्षि द्वारा दृष्ट, 'पितरदेवता'त्मक, विराट्त्रिष्टुप्–त्रिष्टुप्–पादनिचृत्त्रिष्टुप्–आर्चीभुरिक्त्रिष्टुप्–निचृज्जगती–छन्दों से छन्दित, धैवत, एवं निषाद स्वरद्वयी से सन्तुलित उद्धृत प्रस्तुत ऋग्वेदीयसूक्त में स्तुतिमाध्यम से 'पितृदेवता' के जिस मौलिक स्वरूप का विश्लेषण हुआ है, उसके आनुपूर्वी से निरूपण के लिए तो एक स्वतन्त्र महानिबन्ध ही अपेक्षित है। स्तुति का एकमात्र आस्थापरिपूर्णा सात्त्विकी अनन्यश्रद्धा से सम्बन्ध है। फिर उस पितृस्तुति के सम्बन्ध में तो कुछ वक्तव्य ही नहीं है, जिसका एकमात्र मूलाधार–सर्वाधार–सर्वस्व–चान्द्री 'श्रद्धा' ही बना हुआ है। इस पुनतम श्रद्धाक्षेत्र से सम्बन्धित पितृस्तुतिरूप वेदसूक्त की युक्ति–तर्क–विज्ञानसम्मता नैष्ठिकी व्याख्या की जिज्ञासा यत्किञ्चित् भी तो महत्त्व नहीं रखती पितृकर्म्मभक्त, अनन्यश्रद्धालु आस्तिक भारतीय द्विजातिमानव की दृष्टि में। अतएव सहजश्रद्धातन्तुओं को आरम्भ में विकम्पित कर देने वाली वैज्ञानिक व्याख्या का उत्तरदायित्त्व 'स्वतन्त्रग्रन्थ' पर छोड़ते हुए प्रकृत में केवल सूक्तमन्त्रों का भावार्थ उद्धृत कर दिया जाता है।

(१)—उदीरतामवर०

"अवरे, उत–परासः, उत–मध्यमा, पितरः, सोम्यासः, उदीरताम्। ये असुकाः, ऋतज्ञाः, असुं, ये ईयुः, ते, पितरः, नः, हवेषु, अवन्तु" इत्यन्वयः।

"अवरस्थानीयाः पार्थिवाः, उत द्युलोकस्थानीयाः परासः, उत आन्तरीक्ष्या मध्यमाः पितरः सोमात्मकाः ( पितृकर्म्मानुष्ठानपरायणाय यजमानाय ) यशस्विनो भवन्तु। ये पितरः सुशान्ताः सन्तो ऋतभावापन्नाः पारमेष्ठ्यभावापन्नाः यजमानस्याध्यात्मिकं प्राणमनुगताः–आगताः पितरः–अत्र–पितृकर्म्मणि–अस्मदीयेषु आह्वानेषु रक्षन्त्वस्मान्" इति–अक्षरार्थः।

"पार्थिव प्रथमश्रेणि के पार्थिव पितर, और उत्तमश्रेणि के दिव्य पितर, एवं मध्यमश्रेणि के आन्तरिक्ष्य पितर, जो कि स्वरूपत सोमप्राणप्रधान बनते हुए सोम्य हैं, हमारे लिए यशःप्रदाता बनें। ऐसे जो पितर हैं, वे अपने सुशान्त सोम्यभाव से, अपने सोमलोकात्मक पारमेष्ठ्य ऋतस्वरूप से पितृकर्म्मानुष्ठाता यजमान की अध्यात्मसंस्था के अभिमुख बनते हुए हमारी प्रार्थना सुनें, हमारी रक्षा करें" इति प्राकृतभाषासमन्वयः।

सूर्य्य, और पृथिवी, दोनों का मध्यस्थान अन्तरिक्ष है, इसे 'प्रथम द्युलोक' माना गया है। स्वय सूर्य्य 'सूर्य्यो द्युस्थानः' के अनुसार 'द्वितीय द्युलोक' है, एवं सूर्य्य से भी परम-ऊर्ध्वस्थान में अवस्थित, अतएव 'परमे स्थाने तिष्ठति' निर्वचनानुसार 'परमेष्ठी' नाम से प्रसिद्ध ऋतभावप्रधान * भृग्वङ्गिरोमय लोक 'तृतीय द्युलोक' है। 'तृतीयस्यां-वै इतो दिवि सोम आसीत्' इत्यादि ब्राह्मणश्रुति के अनुसार इस तृतीय द्युलोक में ही 'अम्भः' नामक पवित्र उस — 'ब्रह्मणस्पति' सोम का साम्राज्य है, जो पितरों की मूलप्रतिष्ठा माना गया है। पारमेष्ठ्य सोम्य पितर ही सौर त्रैलोक्य का प्रभव-प्रतिष्ठा परायण है। तृतीय द्युस्थानीय पारमेष्ठ्य पितर सौर त्रैलोक्य में आकर क्रमशः सौर दिव्य पितर, चान्द्र आन्तरिक्ष्य पितर, पार्थिव पितर, इन तीन श्रेणियों में विभक्त हो जाते हैं। तीनों क्रमशः 'परासः'-'मध्यमाः'-'अवरे' कहलाए हैं। तीनों में मध्यस्थ आन्तरिक्ष्य चन्द्रमा भास्वरसोमात्मक सत्यसोमपिण्ड है, जिसके 'रेतः-श्रद्धा-यशः'-ये तीन मनोता मानें गए हैं। इन तीनों का क्रमशः पृथिवी-चन्द्रमा-सूर्य्य, इन तीन सौर लोकों के साथ प्राकृतिक समन्वय हो रहा है। पृथिवी रेतोमयी है, स्वय चन्द्रमा श्रद्धाप्रधान है, एवं द्वादशादित्यप्राणसमष्टिरूप सूर्य्य यशोमूर्त्ति है। यह यशोभाव ही त्रिविध पितरों का प्रधान विशिष्ट गुण है। 'उदीरताम्' से इसी विशिष्ट गुण की ओर सङ्केत हुआ है। शरीरप्रतिष्ठारूप अङ्गिरोभावापन्न आग्नेय प्राण का संरक्षण इसी त्रिविध सोम्यपितरप्राण से हो रहा है। एव यही मन्त्र की संक्षिप्त विज्ञानदिशा है।

(२)-इदं पितृभ्यो नमः०

'ये पूर्वास', ये उपरासः ईयुः, ये पार्थिवे रजसि आनिषत्ताः, ये वा नूनं सुवृजनासु विक्षु-आनिषक्ताः-( तेभ्य -सर्वेभ्य ) पितृभ्यः-इदं नमः 'अस्तु' इत्यन्वयः।

प्राकृतिक पूर्णायुर्भोगानन्तर जो आध्यात्मिक महत्पितर चन्द्रलोक में अवस्थित हैं, वे 'पूर्वासः' है। एव अकालमृत्यु से जो चन्द्रलोक में स्वल्पावस्था में ही चले गए हैं-वे 'उपरासः' हैं।

---

* ऋतमेव परमेष्ठी ऋतं भूमिरियं श्रिता।
ऋते समुद्र आहित ऋतं नात्येति किञ्चन ॥ ( गोपथब्राह्मण )

— पवित्रं ते वितत ब्रह्मणस्पते प्रभुर्गात्राणि पर्येषि विश्वतः।
अतप्ततनूर्न तदामो अश्नुते शृतास इद्वहन्तस्तत् समासत ॥ ( ऋक्संहिता )

जिन महत्पितरों की औपपातिक भावानुबन्ध से अभी चन्द्रलोकगति नहीं हुई है, वे पार्थिव रजोलोक में इतस्तत चङ्क्रममाण पितर हैं। आध्यात्मिक पितर के ये तीन ही श्रेणिविभाग होते हैं। तीनों श्रेणियों के प्रेतपितर सम्पत्तिशाली श्रद्धाशील अपनी पुत्रादि प्रजा (सुहृज्जनात्तु पितृ) में आश रूप से अनुगत रहते हैं, जिन्हें नमस्कार पूर्वक-हव्यप्रदानद्वारा श्रद्धालु प्रजा तृप्त किया करती है।

(३)–आहं पितृन्०

पितृकर्म्मकर्त्ता श्रद्धालु यजमान ने अनुग्रह करने वाले पितरों को अपने अनुकूल बना लिया है, पारमेष्ठ्य सौम्य विष्णु का भी इस सौम्य पितर–अनुग्रह से अनुग्रह प्राप्त कर लिया है। 'बर्हिषद' नाम के अन्नपितर–पार्थिव पितर इस पुरोडाशाहुतिरूप द्रव्य का, तथा सोम का यजमान के इस पितृयज्ञकर्म्म में उपभोग कर रहे हैं।

(४)–बर्हिषदः पितरः०

हे 'बर्हिषद' नामक पितृदेवताओ! आप हमारी अर्वाचीन–आगे की–वंशपरम्परा–का अवश्य ही संरक्षण करेंगे। हम आपके लिए यह हविर्द्रव्य सम्पन्न कर रहे हैं। आप इन से तुष्ट–तृप्त बनिए। एवं हमारे लिए, तथा हमारे परिवार के लिए शान्ति–स्वस्ति प्रदान करने का अनुग्रह कीजिए।

(५)–उपहूताः पितरः०

वे हमारे पितृदेवता हमारे इस श्रद्धात्मक पितृकर्म्म में हमारी प्रार्थना से यहाँ पधारें, यहाँ पधार कर वे हमारी प्रार्थना सुनने का अनुग्रह करें। प्रार्थना सुन कर हमें आशीः प्रदान करने का अनुग्रह करें।

(६)–'आच्या जानु दक्षिणतः०'

'दक्षिणं जान्वाच्य पितरः उपासीदन्' (शत०) इत्यादि श्रुति के अनुसार प्राचीनावीती बनकर दक्षिण जानु को नत बनाकर समुपस्थित पितर बड़े ही अनुग्रह से हमारे इस कर्म्म से सन्तुष्ट–तृप्त हो रहे हैं। हे पितृदेवता! इस पितृकर्म्म में यदि आपके आतिथ्य में हमसे कुछ अपराध बन पड़ा हो; तो हमें विश्वास है, आप अवश्य हमें क्षमा कर देंगे।

(७)–आसीनासो अरुणीनाम्०

तेजोमय आग्नेय देवताओं के सान्निध्य में समुपस्थित हे पितृदेवताओ! आप इस पितृकर्म्म में हविःप्रदान करने वाले यजमान के लिए सम्पत्ति प्रदान का अनुग्रह करेंगे। यजमानप्रजा को सम्पत्तिशालिनी, तथा 'ऊर्क्' नामक महोबलशालिनी बनाने का अनुग्रह करेंगे।

(८)–ये नः पूर्वे पितरः०

जो हमारे वृद्धातिवृद्धप्रपितामहादि पूर्व पितर यथासमय देव-पितृ–कर्म्मों के द्वारा तुष्ट–तृप्त होते रहे हैं, उन पितरों के साथ समन्वित दक्षिणपथाधिष्ठाता यमदेवता (रुद्रदेवता) भी तुष्ट तृप्त बनते हुए हमारे लिए अनुग्रहप्रदाता प्रमाणित हो रहे हैं।

(९)–ये तातृपुर्देवत्रा०

प्राकृतिक स्थिति क्रमानुसार कालान्तर में अपने पितृभाव से देवभाव में परिणत होते हुए 'नान्दीमुख' बन जाने वाले पितर स्तुतिकर्त्ता–हविःप्रदाता–श्रद्धाशील–यजमानों के लिए अनुग्रह–भाजन बन जाते हैं। हे अग्निदेवता! देवभावापन्न वे दिव्य नान्दीमुख पितर आप के साथ हमारे इस देवकर्म्म में यथासमय पधारने का अनुग्रह करते रहे।

(१०)–ये सत्यासः०

अपने ऋतसोमधर्म्म से स्वरूपत 'ऋताम' (सौम्य) भी पितर देवप्राणानुशयसम्बन्ध से 'सत्यास' (आग्नेय) बनते हुए देववर्ग–सयुक्त इन्द्रदेवता के साथ सयुक्त होते हुए देवकर्म्म में पधारते रहे हैं।

(११)–अग्निष्वात्ताः पितरः०

अग्निद्वारा आस्वादित, अतएव 'अग्निष्वाता' नामसे प्रसिद्ध अन्नपितर (गृह्य–भौम–पार्थिव पितर) इस पितृकर्म्म में पधारें। पधार कर अपने अनुरूप स्थानों में प्रतिष्ठित होने का अनुग्रह करें। स्वस्थता पूर्वक विराजमान होकर हविर्भक्षण का अनुग्रह करें। इस से तुष्ट तृप्त बनते हुए वे पुत्रपौत्रादि युक्त सम्पत्ति प्रदान का अनुग्रह करें।

(१२)–त्वमग्न ईलितः०

हे अग्ने! आपने अनुग्रह कर हमारी प्रार्थना पर अनुग्रहदृष्टि करते हुए हमारी यज्ञसामग्री को आपने अपने विशकलनधर्म्म से देवपितृभोग्य बना दिया है। आपने सब प्राणदेवपितरों में आहुतिद्रव्य विभक्त कर दिया है। हे पितृदेवताओ! अग्नि–के अनुग्रह से यथाभागविभक्त स्वधापूर्वक प्रदत्त इस हवि का आप ग्रहण करें। हे अग्निदेव! आप भी हविर्ग्रहण से तृप्त होने का अनुग्रह करें।

(१३)–ये चेह पितरः०

जो पितर यहाँ समुपस्थित हैं, जो उपस्थित नहीं हैं, जिन्हें हम जानते हैं, एव जिन्हें हम नहीं जानते, वे सब उपस्थित–अनुपस्थित–ज्ञात–अज्ञात–हमारे वशपितर अग्निदेवद्वारा अवश्य ही उपस्थित, एव विज्ञात हैं। अतएव हम जातवेदा सर्वज्ञ उन अग्निदेव से ही यह प्रार्थना करेंगे कि, आप ही अनुग्रह कर उन सब को प्रदत्त हवि से तृप्त करने का अनुग्रह करें।

(१४)–ये अग्निदग्धाः०

जो महत्पितर अग्निसस्कारद्वारा चन्द्रलोक में पहुँचे हैं, जो पितर (गाङ्गेयतोय-प्रवाहविक्षेपादिद्वारा) अनग्निरूप से तत्र प्राप्त हुए हैं, द्युलोक (सौरलोक) के मध्यस्थानरूप आन्तरिक्ष्य चन्द्रलोक में अवस्थित वे सर्वविध प्रेतपितर स्वधापूर्वक प्रदत्त इस हवि से तृप्त हो रहे हैं। हे अग्निदेव! अपने हविःप्रदानरूप कर्म्म से विराड्रूप (दशावयव) बने हुए आप उन पितरों के साथ सयुक्त होते हुए इस प्रदत्त हविर्द्रव्य से उन हमारे प्रेतपितरों की शरीरस्वरूपनिष्पत्ति का अनुग्रह करें।

इति नैगमिकमङ्गलस्तुतिः पितॄणाम्



श्रीः

## आगमानुगता महामङ्गलप्रदा पितृस्तुतिः—स्वरूपवर्णनात्मिका—

नमस्येऽहं पितॄन् श्राद्धे ये वसन्त्यधिदेवताः ॥
देवैरपि हि तर्प्यन्ते ये च श्राद्धे स्वधोत्तरैः ॥ १ ॥
नमस्येऽहं पितॄन् स्वर्गे ये तर्प्यन्ते महर्षिभिः ॥
श्राद्धैर्मनोमयैर्भक्त्या भुक्ति–मुक्तिमभीप्सुभिः ॥ २ ॥
नमस्येऽहं पितॄन् स्वर्गे सिद्धाः सन्तर्पयन्ति यान् ॥
श्राद्धेषु दिव्यैः सकलैरुपहारैरनुत्तमैः ॥ ३ ॥
नमस्येऽहं पितॄन् भक्त्या येऽर्च्यन्ते गुह्यकैरपि ॥
तन्मयत्वेन वाञ्छन्ति ऋद्धिमात्यन्तिकीं पराम् ॥ ४ ॥
नमस्येऽहं पितॄन्मर्त्यैरर्च्यन्ते भुवि ये सदा ॥
श्राद्धेषु श्रद्धयाभीष्टलोकप्राप्तिप्रदायिनः ॥ ५ ॥
नमस्येऽहं पितॄन् विप्रैरर्च्यन्ते भुवि ये सदा ॥
वाञ्छिताभीष्टलाभाय प्राजापत्यप्रदायिनः ॥ ६ ॥
नमस्येऽहं पितॄन् ये वै तर्प्यन्तेऽरण्यवासिभिः ॥
वन्यैः श्राद्धैर्यताहारैस्तपोनिर्धूतकिल्बिषैः ॥ ७ ॥
नमस्येऽहं पितॄन् विप्रैर्नैष्ठिकव्रतचारिभिः ॥
ये संयतात्मभिर्नित्यं सन्तर्प्यन्ते समाधिभिः ॥ ८ ॥
नमस्येऽहं पितॄन् श्राद्धैः राजन्यास्तर्पयन्ति यान् ॥
कव्यैरशेषैर्विधिवल्लोकत्रयफलप्रदान् ॥ ९ ॥
नमस्येऽहं पितॄन् त्रैवर्ण्यैरर्च्यन्ते भुवि ये सदा ॥
स्वकर्म्माभिरतैर्नित्यं पुष्पधूपान्नवारिभिः ॥१०॥
नमस्येऽहं पितॄन् श्राद्धैर्ये शूद्रैरपि भक्तितः ॥
सन्तर्प्यन्ते जगत्यत्र नाम्ना ख्याताः सुकालिनः ॥११॥
नमस्येऽहं पितॄन् श्राद्धैः पाताले ये महासुरैः ॥
सन्तर्प्यन्ते स्वधाहारास्त्यक्तदम्भमदैः सदा ॥ १२ ॥

नमस्येऽहं पितॄन् श्राद्धैरर्च्यन्ते ये रसातले ॥
भोगैरशेषैर्विधिवन्नागैः कामानभीप्सुभिः ॥१३॥
नमस्येऽहं पितॄन् श्राद्धैः सर्पैः सन्तर्पितान् सदा ॥
तत्रैव विधिवन्मन्त्रभोगसम्पत्समन्वितैः ॥१४॥

---

पितॄन्नमस्ये निवसन्ति साक्षात्—ये देवलोके च तथान्तरीक्षे ॥
महीतले ये च सुरादिपूज्यास्ते मे प्रतीच्छन्तु मयोपनीतम् ॥ १ ॥
पितॄन्नमस्ये परमात्मभूता ये वै विमाने निवसन्ति मूर्त्ताः ॥
यजन्ति यानस्तमलैर्म्मनोभिर्योगीश्वरा क्लेशविमुक्तिहेतून् ॥ २ ॥
पितॄन्नमस्ये दिवि ये च मूर्त्ताः स्वधाभुजः काम्यफलाभिसन्धौ ॥
प्रदानशक्ताः सकलेप्सितानां विमुक्तदा येऽनभिसंहितेषु ॥ ३ ॥
तृप्यन्तु तेऽस्मिन् पितरः समस्ता इच्छावतां ये प्रदिशन्ति कामान् ॥
सुरत्वमिन्द्रत्वमतोऽधिकं वा सुतान् पशून् स्वानि बलं गृहाणि ॥ ४ ॥
सोमस्य ये रश्मिषु येऽर्कबिम्बे शुक्लेविमाने च सदा वसन्ति * ॥
तृप्यन्तु तेऽस्मिन् पितरोऽन्नतोयैर्गन्धादिना पुष्टिमतो व्रजन्तु ॥ ५ ॥
येषां हुतेऽग्नौ हविषा च तृप्तिर्ये भुञ्जते विप्रशरीरसंस्थाः ॥
ये पिण्डदानेन मुदं प्रयान्ति तृप्यन्तु तेऽस्मिन् पितरोऽन्नतोयैः ॥ ६ ॥
ये खड्गिमांसेन सुरैरभीष्टैः कृष्णैस्तिलैर्दिव्यमनोहरैश्च ।
कालेन शाकेन महर्षिवर्यैः सम्प्रीणितास्ते मुदमत्र यान्तु ॥ ७ ॥
कव्यान्यशेषाणि च यान्यभीष्टान्यतीव येषाममरार्चितानाम् ॥
तेषान्तु सान्निध्यमिहास्तु पुष्पगन्धान्नभोज्येषु मया कृतेषु ॥ ८ ॥
दिने दिने ये प्रतिगृह्णतेऽर्च्चा मासान्तपूज्या भुवि येऽष्टकासु ॥
ये वत्सरान्तेऽभ्युदये च पूज्याः प्रयान्तु ते मे पितरोऽत्र तृप्तिम् ॥ ९ ॥
पूज्या द्विजानां कुमुदेन्दुभासो ये क्षत्रियाणाञ्च नवार्कवर्णाः ॥
तथाविशां ये कनकावदाता नीलीनिभाः शूद्रजनस्य ये च ॥ १० ॥

---

* विमान एष दिवो मध्य आस्त आपप्रिवान् रोदसी अन्तरिक्षम् ।
स विश्वाचीरभिचष्टे घृताचीरन्तरा पूर्वमपरञ्च केतुम् ॥ ( यजु० स० १७।५९। ) ।

तेऽस्मिन् समस्ता मम पुष्पगन्धधूपान्नतोयादिनिवेदनेन ॥
तथाग्निहोमेन च यान्तु तृप्तिं सदा पितृभ्यः प्रणतोऽस्मि तेभ्यः ॥ ११ ॥
ये देवपूर्व्वाण्यभितृप्तिहेतोरश्नन्ति कव्यानि शुभाहृतानि ॥
तृप्ताश्च ये भूतिसृजो भवन्ति तृप्यन्तु ते ऽस्मिन् प्रणतोऽस्मि तेभ्यः ॥ १२ ॥
रक्षांसि भूतान्यसुरांस्तथोग्रान् निर्नाशयन्तस्त्वशिवं प्रजानाम् ॥
आद्याः सुराणाममरेशपूज्यास्तृप्यन्तु ते ऽस्मिन् प्रणतोऽस्मि तेभ्यः ॥ १३ ॥
अग्निष्वात्ता बर्हिषद आज्यपाः सोमपास्तथा ॥
व्रजन्तु तृप्तिं श्राद्धेऽस्मिन् पितरस्तर्पिता मया ॥ १४ ॥
अग्निष्वात्ताः पितृगणाः प्राचीं रक्षन्तु मे दिशम् ॥
तथा बर्हिषदः पान्तु याम्यां ये पितरः स्मृताः ॥ १५ ॥
प्रतीचीमाज्यपास्तद्वदुदीचीमपि सोमपाः ॥
रक्षोभूतपिशाचेभ्यस्तथैवासुरदोषतः ॥ १६ ॥
सर्वतश्चाधिपस्तेषां यमो रक्षां करोतु मे ॥
विश्वो विश्वभुगाराध्यो धर्म्मो धन्यः शुभाननः ॥ १७ ॥
भूतिदो भूतिकृद्भूतिः पितृणां ये गणा नव ॥ (९)
कल्याणः कल्यता कर्त्ता कल्यः कल्यतराश्रयः ॥ १८ ॥
कल्यताहेतुरनघः षडिमे ते गणाः स्मृताः ॥ (६)
वरो वरेण्यो वरदः पुष्टिदस्तुष्टिदस्तथा ॥ १९ ॥
विश्वपाता तथा धाता सप्तैवैते तथा गणाः ॥ (७)
महान् महात्मा महितो महिमावान् महाबलः ॥ २० ॥
गणाः पञ्च तथैवैते पितृणां पापनाशनाः ॥ (५)
सुखदो धनदश्चान्यो धर्म्मदोऽन्यश्च भूतिदः ॥ २१ ॥
पितृणां कथ्यते चैतत्तथा गणचतुष्टयम् ॥ (४)
एकत्रिंशत्पितृगणा यैर्व्याप्तमखिलं जगत् ॥ २२ ॥
ते मेऽनुतृप्तास्तुष्यन्तु यच्छन्तु च सदा हितम् ॥ २३ ॥

—मार्कण्डेयपुराण ९६ । अ० ।

गरुडपुराण पितृस्तोत्राध्याय ८९ ।

इत्यागमिकमङ्गलस्तुतिः पितृणाम्—प्रीयतामनया पितृदेवता

—— ※ ——

श्रीः

## सम्पादन तथा विषयसूची के सम्बन्ध में विशेष निवेदन—

अनेक वर्षों की उपेक्षा के फलस्वरूप विगत दो वर्षों से विशेषरूप से आतिथ्य स्वीकार कर लेने वाली निरतिशया अस्वस्थता ने ऐसा आभास करा दिया था कि, अब निकटभविष्य में ही 'जातस्य हि ध्रुवो मृत्युः' अन्वर्थ प्रमाणित होने वाला है। किन्तु 'आयुर्मर्म्माणि रक्षति' इस राद्धान्त ने पुन कुछ समय के लिए आंशिक स्वस्थता प्रदान कर दी, जिसके बल पर गत वैशाख से यह प्रकाशनकार्य्य प्रक्रान्त बना। यद्यपि श्रम-परिश्रम में कोई व्याज नहीं हुआ, तथापि पूर्णस्वस्थता के साथ, साथ ही पूर्णसाधन सुविधापूर्वक प्रकाशन जैसा होना चाहिए था, न हो सका। अशुद्धियों का प्राचुर्य्य, छपाई की अस्व-च्छता, बाह्यावरणों की निःसीम असुन्दरता, आदि आदि वे सभी दोष इस प्रकाशन में पाठकों को समुपलब्ध होंगे, जो दोषपरम्परा बाह्यसौन्दर्य्यप्रधान-मनोभावानुगत आज के युग के लिए एक अक्षम्य अपराध माना गया है। यही प्रस्तुत प्रकाशन के 'सम्पादन' सम्बन्ध में अपनी अपराधस्वीकृति की संक्षिप्तदिशा है, जिसके साथ साथ संशोधन-दिशा के सम्बन्ध में भी हमें इस रूप से अपने आपको अपराधी प्रमाणित कर ही लेना है कि—

एकमात्र हमारी अनवधानता से संशोधन करते समय कतिपय विषयों का समावेश शीर्षकरूप से प्रस्तुत खण्ड में नहीं हो सका है, जिसके लिए पाठकों से क्षमायाचना के अतिरिक्त नान्यः पन्था विद्यते। विषयसूची के आधार पर उन्हें उन विस्मृत अप्रकाशित विषयपरिच्छेदों का यथापृष्ठ-यथास्थान समन्वय कर लेना चाहिए।

प्रस्तुत तृतीय खण्ड में जिन रेखाचित्रों का समावेश हुआ है, वे वस्तुतः तिरङ्गे चित्र थे, जिन के द्वारा प्रतिपाद्य विषयों का विस्पष्ट समन्वय हो रहा था। किन्तु हमें दुःख है कि, अपनी आर्थिक—विषम-समस्या के कारण हम इन्हें तद्रूप से प्रकाशित न कर सके। केवल 'रेखा' रूप से 'लेथोप्रेस' द्वारा ही इन का प्रकाशन सम्भव बन सका। विशेष प्रतीक्षा अपनी शारीरिक अस्वस्थता के कारण इस लिए असामयिक मान ली गई कि, इसी ग्रन्थ के 'आत्मविज्ञानोपनिषत्' नामक प्रथमखण्ड में समाविष्ट ३० तीस तिरङ्गे चित्रों की आर्थिक व्यवस्था में हमें लगभग ८-१० वर्ष पर्य्यन्त यह प्रकाशन अवरुद्ध रखना पड़ा था। 'कालाय तस्मै नमः' के अतिरिक्त हम वर्त्तमान अर्थप्रधानात्मक अनर्थयुग से सम्बन्ध रखने वाली इस अनिवार्य्यविवशता के सम्बन्ध में इस से अधिक और क्या स्पष्टीकरण कर सकते हैं।

श्री

मापिण्ड्यविज्ञानोपनिषन्नामक तृतीय खण्ड में समाविष्ट—

## परिलेखों तथा रेखाचित्रों की सूची


| | |
|---|---|
| १—षाट्कौशिकमहानात्मपरिलेख | ४ |
| २—पार्थिवात्मविवर्त्तपरिलेख | ११ |
| ३—पुरुषस्य पञ्चविधजन्मपरिलेख | १२ |
| ४—रेत-योनि-रेतोधाविवर्त्तचतुष्टयी-परिलेख | १४ |
| ५—सप्तधातु-ओज-सत्त्वानुगत आत्मपरिलेख | १७ |
| ६—भूः-भुवः-स्वः-परिलेख | २३ |
| ७—गोत्र-उदक-पिण्ड-पितर-परिलेख | २४ |
| ८—शुद्धसगोत्रपितरपरिलेख | २६ |
| ९—सोदकपितरपरिलेख | ,, |
| १०—सपिण्डपितरपरिलेखः | ,, |
| ११—रेत श्रद्धायश परिलेख | २८ |
| १२—मूल-तूल-धनभावपरिलेख | ३१ |
| १३—क्षेत्रज्ञ-महान-कर्म्मात्मपरिलेखः | ३३ |
| १४—पिण्डसम्पत्तिपरिलेख | ३५ |
| १५—अधः-तिर्य्यक्-ऊर्ध्वरेत-परिलेखः | ३६ |
| १६—षडविध-आवापपरिलेख | ४४ |
| १७—पितृ-सूनुपरिलेख | ४५ |
| १८—निवाप-पितृनिवाप-तन्य-पिण्डपरिलेख | ४७ |
| १९—पितृऋण-आत्मधनपरिलेख | ४६ |
| २०—आगतषड्ऋणप रलेख | ५० |
| २१—स्वोपार्जितपितृसह पिण्डपरिलेख | ५१ |
| २२—पितृऋणात्मकः मह पिण्डपरिलेख | ५३ |
| २३—स्त्रीपुरुषसत्त्वाद्वयी-परिलेख | ६५ |
| २४—पिण्डप्रदातु-कर्म्मचतुष्टयी-परिलेखः | ८० |

| | |
|---|---|
| ... | १५० |
| ५४—उदयास्तमनानुगत-ब्राह्माहोरात्रचित्रम् (१८) | १५१ |
| ५५ - अद्यतनानद्यतनानुगत-मानुषाहोरात्रावान्तरभोगकालपरिलेखः | " |
| ५६— " पैत्र " | १५२ |
| ५७— " दैव " | " |
| ५८— " ब्राह्म " | १५३ |
| ५९—उदयास्तमनानुगता-अहोरात्रचतुष्टयी-परिलेखः | १५४ |
| ६०—उदयास्तमनानुगतमानुषाहोरात्रावान्तरभोगकालपरिलेखः | " |
| ६१— " पैत्र " | १५५ |
| ६२— " दैव " | " |
| ६३— " ब्राह्म " | १५६ |
| ६४—नैगमिकऐन्द्रवारुणाहोरात्रचतुष्टयी-परिलेखः | १५७ |
| ६५—वर्ष-मास-अहर्भावपरिलेखः | १६० |
| ६६—वसन्त-शरत्सम्पातभावपरिलेखः | १७२ |
| ६७—प्रतियोगी-अनुयोगी-निवापानुगतसौम्यभावपरिलेखः | १७३ |
| ६८—आतिवाहिकानुगतसौम्यभावपरिलेखः | २०२ |
| ६९—अन्नादपितृषट्कपरिलेख | " |
| ७०—अन्नपितृषट्कपरिलेखः | २०३ |
| ७१—प्राकृतिकसप्तपितरपरिलेखः | २०८ |
| ७२—चतुर्दशविधभूतसर्गपरिलेखः | २२४-२५ के मध्यमें |
| ७३—भौमपार्थिवपितरपरिलेखः | २३३ |
| ७४—साप्तपौरुष-सापिण्ड्यपरिलेखः | २५२ |
| ७५—त्रिवृद्भावापन्नश्चान्द्रपरिलेखः | २६६ |
| ७६—देवपड्ऋतुपितरपरिलेख | " |
| ७७—'पितृषड्ऋतुपितरपरिलेख' | २८३ |
| ७८ महासङ्गीतसमष्टिप्रतीकपरिलेखः | ३०१ |
| ७९—प्रतीच्यमीमांसात्रयी-परिलेख | " |
| ८०—ग्रीकविद्वन्त्रयी-परिलेखः | ३१८ |
| ८१—प्रतीच्यतत्त्ववादिमीमांसासरणीचतुष्टयी-परिलेखः | ३२४ |
| ८२—प्रणवसर्गपरिलेख | ३२४ |
| ८३—ज्ञानोपास्तिकर्म्माधारप्रजापतित्रयी-परिलेखः | ३२५ |

| | |
|---|---|
| | ४४८ |
| ११३–स्थूलशरीरावच्छिन्नवैश्वानरात्मस्वरूपपरिलेखः | ४४९ |
| ११४–शरीरीसग्रहस्वरूपपरिलेखः | ,, |
| ११५–पञ्चविधशुद्धिसम्स्कारपरिलेखः | ४५० |
| ११६–हेयोपादेयकर्म्मपट्कपरिलेखः | ४५१ |
| ११७–श्वःश्रेयसादिषट्कर्म्मपरिलेखः | ४५७ |
| ११८–पञ्चकोशब्रह्मपरिलेख | ४६१ |
| ११९–त्रिदण्डात्मकस्वरूपपरिलेख | ४६६ |
| १२०–आशौचविवर्त्तस्वरूपपरिलेख | ४७० |
| १२१–गुणदोषानुगतशुचि–अशुचिस्वरूपपरिलेखः | ४७६ |
| १२२–कालानुगत –आशौचस्वरूपपरिलेखः | ४९१ |
| १२३–चतुर्विधाशौचपरिलेख | ४९६ |
| १२४–सपिण्डसोदकसगोत्रपितृपरिलेखः | ४९७ |
| १२५–चतुर्विंशतिपर्य्यन्तपितृपुरुषपरिलेखः | ४९८ |
| १२६–गोत्रमेरुपरिलेख | ४९९ |
| १२७–सपिण्डमेरुपरिलेखः | ५०२ |
| १२८–जन्यजनकद्वन्द्वपरिलेखः ( २०१६ संख्यानुगत ) | ५०३ |
| १२९–जन्यजनकद्वन्द्वपरिलेखः ( ६३ सख्यानुगत ) | ५०४ |
| १३०–जन्यजनकद्वन्द्वपरिलेख ( १०५ सख्यानुगत ) | ५०५ |
| १३१–कूटस्थपितृतन्तुवितानपरिलेखः | ५०७ |
| १३२–दायसापिण्ड्यपरिलेख | ५०९ |
| १३३–अवयवसापिण्ड्यपरिलेख | ५१० |
| १३४–पुत्रनिवाप्यसापिण्ड्यपरिलेख | ५११ |
| १३५–पितृनिवाप्यसापिण्ड्यपरिलेख | ५१२ |
| १३६–उत्तरसापिण्ड्यपरिलेख | ५१५ |
| १३७–चतुरशीतिकलवीजपिण्डवितानपरिलेखः | ५१६ |
| १३८–अष्टाविंशतिकलवीजपिण्डवितानपरिलेखः | ५१० |
| १३९–सप्तकोश चक्रपरिलेख | ,, |
| १४०–सप्तचक्रपरिलेखः | ५२० |
| ४१–राशिविभाजनचक्रपरिलेख. | ५२१ |
| १४२–ऋणधनकलाविभागपरिलेखः | |

१४३–पिण्डसन्तानक्रमचक्रपरिलेख .. .. ५२३
१४४–सन्तानराशिचक्रपरिलेख .. ५२५
१४५–शेषराशिचक्रपरिलेख .. ५२६
१४६–प्रसूत्याशौचदिनपरिमाणपरिलेख .... ५२८
१४७–पुत्रकन्यानुगताशौचदिनपरिमाणपरिलेख ... .... "
१४८–समगिसम्बन्धिनादिनपरिमाणपरिलेख .. "
१४९–प्रसूतिकापत्यानुगताशौचदिनपरिमाणपरिलेखः .... ... ५२९
१५०–वर्णानुगतपरिशिष्टपरिलेख ... .. "
१५१–शिशुमरणानुगताशौचदिनपरिमाणपरिलेखः .. .... ५३०
१५२–मासानुगतदिनपरिमाणशौचपरिलेख ... ... "
१५३–वर्णानुगतदिनपरिमाणाशौचपरिलेखः .. ... "
१५४–कृतचूडाकृतचूडाशौचदिनपरिमाणपरिलेख .. .... ५३१
१५५–उपनीतमरणाशौचदिनपरिमाणपरिलेख ... .... "
१५६–सपिण्डसकुल्यसोदकसगोत्राणामाशौचपरिलेखः ... .. "
१५७–अविवाहितविवाहिताशौचपरिलेख ... .... ५३२




'सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत्' नामक तृतीय खण्ड के

रेखाचित्रों ( १८ ), तथा परिलेखों ( १३९ )

( सम्भूय १५७–परिलेखों तथा चित्रों ) की

सूची समाप्त



श्री

श्राद्धविज्ञानोपनिषद्ग्रन्थान्तर्गत—'सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत्' नामक तृतीय खण्ड की

# संक्षिप्ता विषयसूची


(१)–प्रजातन्तुवितानविज्ञानोपनिषत्——१ पृष्ठ से ८४ पृष्ठ पर्य्यन्त

(२)–ऋणमोचनोपायविज्ञानोपनिषत्—— ८५ पृष्ठ से ४०२ पृष्ठ पर्य्यन्त

(३)–आशौचविज्ञानोपनिषत्————४०३ पृष्ठ से ५३२ पृष्ठ पर्य्यन्त




## ❊–'प्रजातन्तुवितानविज्ञानोपनिषत्' नामक प्रथम परिच्छेद (१)– पृ० १ से ८४ पर्य्यन्त


१–महामाङ्गलिक पितृस्वरूपसंस्मरण ( स्तुत्यात्मक तथास्वरूपवर्णनात्मक ) परिशिष्ट—पृ० १ से १७ पृष्ठ पर्य्यन्त

| | |
|---|---|
| २—विषयोपक्रम | १ |
| ३—महानात्मानुगत पितृतत्त्व | २ |
| ४—प्रजातन्तुप्रतिष्ठालक्षण महानात्मा | ४ |
| ५—महानात्मा का आविर्भावक | ६ |
| ६—रेतोमय कर्म्मात्मा | ७ |
| ७—प्रपदप्रतिष्ठ कर्म्मात्मा | ६ |
| ८—करारविन्देन पदारविन्दम् | १० |
| ९—कर्म्मात्मा के तीन जन्म | १२ |
| १०—कौषीतकि का विचक्षण | १५ |
| ११—मासि मासि वोऽशनम् | १६ |
| १२—दधि-मधु-घृतलक्षण कर्म्मात्मा | ,, |
| १३—आत्मविवर्त्तसम्परिष्वक्ति | १८ |
| १४—चन्द्रलोकानुगत महानात्मा | ,, |
| १५—गमनस्थितिविश्लेषण | १९ |
| १६—गोत्रसृष्टिमीमांसा | २० |

१७—पितृसह स्वरूपविज्ञान ... ... ... २७
१८—सहस्तत्त्व के आह्निकादि चार पिण्ड ... ... ३३
१९—सहोभाग का पितृप्राणात्मकत्त्व ... ३५
२०—शुक्रत्रयमीमांसा ... ... ... ,,
२१—अपत्य-पत्यपुरुषमीमांसा ... ... ३६
२२—पितृसोमयज्ञद्वारा ऋणप्रवृत्ति ... ... ३८
२३—पितृधनावापमीमांसा ... ... ... ४१
२४—आवापपिण्ड-बीजपीण्डमीमांसा ... ... ४५
२५—निवाप-पितृ-तन्य-पिण्डत्रयीमीमांसा ४६
२६—आत्मयन-आत्मऋण-स्वरूपमीमांसा ... ... ५०
२७—'को ददर्श प्रथमं जायमानम् (१)' ... ... ५६
२८—'पाकः पृच्छामि मनसाऽविजानन् (२)' ... ६१
२९—'अचिकित्वाञ्चिकितुषश्चिदत्र (३)' ... ... ६२
३०—'मातापितरमृत आबभाज (४)' ... ६३
३१—'स्त्रियः सतीस्ताँ उ मे पुंस (५)' ... ... ६४
३२—'अवः परेण पर एनावरेण (६)' ... ... ६६
३३—'अवः परेण पितरम् (७)' ... ६७
३४—'ए ऽ र्याश्चस्ताँ उ पराचः (८)' ... ... ,,
३५—महर्षिदीर्घतमा का प्रजातन्तुवितान ... ... ६८
३६—'महिम्न एषां पितरः (१)' ... ७४
३७—'महोभिर्विश्वं परिचक्रम् (२)' ... ... ७६
३८—'द्विधा सूनवोऽसुरम् (३)' ... ... ७७
३९—'नावानचोदः प्रदिशः (४)' ... ... ७८
४०—प्रकरणोपसंहार ... ... ८०

समाप्ता चात्र प्रजातन्तुवितानविज्ञानोपनिषत् प्रथमा
सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदन्तर्गता
१

——❁——

## ※—'ऋणमोचनोपायविज्ञानोपनिषत्' नामक द्वितीय परिच्छेद
## पृष्ठ ८५ से ४०२ पर्य्यन्त


१—माङ्गलिक ऋणदेवतामस्मरण ※
२—पञ्चविध ऋणस्वरूपविज्ञान ८६

※ 'प्रजोत्पादनात्मकं प्रथममानृण्यं कर्म्म' ※ (१) ( ९३ से ११० पर्य्यन्त )

३—प्रजोत्पादनानुगत आनृण्यविज्ञानोपक्रम ९३
४—मात्रानुगत ऋणतत्त्ववितान ,,
५—'ऋणमस्मिन् सनयति' ९५
६—द्वादशविध ( १२ ) पुत्रस्वरूपपरिचय ९७
७—पुत्रमाहात्म्यप्रदर्शक वैदिक आख्यान १०५

—१—

※—'सपिण्डीकरणात्मकं द्वितीयमानृण्यं कर्म्म' ※ (२) ( १११ से ११५ पर्य्यन्त )

८—सपिण्डीकरणानुगत आनृण्यविज्ञानोपक्रम १११
९—पितृतन्तु का ताना बाना ११२

—२—

※ 'श्राद्धेनानृण्यं तृतीयं कर्म्म' ※(३) ( ११६ से १८१ पर्य्यन्त )—

१०—श्राद्धकर्म्मानुगत आनृण्यविज्ञानोपक्रम ११६
११—तन्तुलक्षण श्राद्धकर्त्ता का स्वरूपपरिचय १२०
१२—देवयज्ञस्वरूपमीमांसा १२२
१३—श्रद्धा का तात्त्विकस्वरूपविज्ञान १२८
१४—श्रद्धामय श्रद्धासूत्र १३१
१५—श्रद्धासूत्रानुगत श्राद्धकर्म्म १३३
१६—सन्ततिनिरोधक पितृदोष ,,
१७—श्रद्धातारतम्य से श्रद्धासूत्र में तारतम्य ,,
१८—पैत्रअहोरात्र ,,
१९—श्रद्धोपचय ,,
२०—पितृप्राणोपचय ,,
२१—प्राकृतिक हेतुद्वारा श्रद्धासूत्र की ह्रास-वृद्धि १३५

२२ – अमा, और पूर्णिमा ... ... ... १३७
२३—अमावास्यानुगत श्राद्धकर्म ... ... ... १३८

## * श्रौतआख्यानद्वारा श्राद्धविज्ञान का स्पष्टीकरण-१३९ से १६४ पर्य्यन्त

२४—प्रजाकामुक प्रजापति ... ... ... १३९
२५—प्रजापति की पञ्चविध प्रजा ... ... ,,
२६—यज्ञोपवीती देवता ... ... ... ,,
२७—प्राचीनावीती पितर ... ... ,,
२८—प्रावृत मनुष्य ... ... ... १४०
२९—यथाजात पशु ... ... ,,
३०—सर्वचेष्ट असुर ... ... ,,
३१—पञ्चविधप्रजा के लिए भोगव्यवस्था ... ,,
३२—आत्मप्राणपशुसमष्टि प्रजापतिः ... १४२
३३—ऋषिसर्ग की मौलिकता ... ... ,,
३४—त्रयीमय प्रजापति ... ... ... १४३
३५ सम्वत्सरानुगता लोकत्रयी ... ... ... ,,
३६—अन्न-वत्स-कान्ति-वृत्तत्रयी ... ... १४४
३७—अहोरात्र का तात्त्विक स्वरूप ... ... ,,
३८—पार्थिव अहोरात्र ( उदयास्तमयनानुगत ) ... ... १४५
३९—चान्द्र अहोरात्र ,, ... ,,
४०—सौर अहोरात्र ,, ... ... ,,
४१—ब्राह्मअहोरात्र ,, ... ... ,,
४२—अगतानागतलक्षणपार्थिव अहोरात्र ... ,,
४३— ,, चान्द्र अहोरात्र ... ,,
४४— ,, सौर अहोरात्र ... ... ,,
४५— ,, ब्राह्म अहोरात्र ... ... १४८
४६—उदयास्तमनानुगत मानुष अहोरात्र ... ... १४९
४७— ,, पैत्र अहोरात्र ... ... ,,
४८— ,, दैव अहोरात्र ... ... ,,
४९— ,, ब्राह्मअहोरात्र ... ... ,,

५०—श्रौत-आख्यानानुगता अहोरात्रत्रयी ... ... १५६
५१—सहस्रसम्वत्सर का तात्त्विक अर्थ .. ... १५७
५२—जान्वधःस्थापन-यज्ञान्न-अमृतसम्पत्ति-ऊर्क्-रस-सूर्य्यज्योति .. १५८
५३—महासुपर्ण सम्वत्सर प्रजापति .. .. १६१
५४—आख्यानोपसंहार .. ... . १६२

——*——

५५—प्राणविद्यामूलक श्राद्धकर्म्म ... ... . १६४
५६—लौकिकदृष्टान्त के माध्यम से तत्त्वसमन्वय ... ... १६५
५७—श्राद्धकर्म्मानुगत श्रौतपरिभाषाविज्ञान .. १६६
५८—आङ्गिरसतेजोमय श्रद्धासूत्र .. ... .. १६७
५९—अमास्वरूपमीमांसा ... ... ''
६०—एति-प्रेति भावात्मिका गायत्री, और पितर .. . १६९
६१—ज्योति-छाया-तमोभावत्रयी .. ... ... १७०
६२—श्राद्धोपकरणों की सोमात्मकता .. . १७१
६३—प्रेतात्मतृप्तिप्रवर्त्तक श्राद्धकर्म्म ... .. १७३
६४—श्राद्धकर्म्मभेदमीमांसा ... ... ... ''
६५—श्राद्धकर्म्मानुगता कालमीमांसा .. . १७४
६६—श्राद्धकर्म्म, और ब्राह्मणभोजन .. ... १७५

—३—

*—गयाश्राद्धात्मकं चतुर्थमानृण्यं कर्म्म (४)–( १८२ से २६६–पर्य्यन्त )

६७—गयाश्राद्धानुगत आनृण्यविज्ञानोपक्रम १८२
६८—खण्डात्माओं का यथास्थान विलयन ''
६९—'गया' प्राणस्वरूप विज्ञान १८३
७०—गयाप्राणात्मक आगन्तुक महानात्मा १८७
७१—गयाप्राणात्मक आत्मा का क्लान्तिभाव ''
७२—मुख्य प्रेतपितरों की भोग्यसामग्री १८८

*—कुलस्त्रियों के प्रासङ्गिक महासङ्गीत की पावनस्मृति–१८९ से २६४ पर्य्यन्त

७३—रात्रिजागरणनिबन्धन पितृदेवतासंस्मरण १८९
७४—द्विविध पितृदेवता .. .. ''

| | | | |
|---|---|---|---|
| ७४—औपपातिक महानात्मा | ... | ... | १९० |
| ७६—'ह' पितर, और 'हि' पितर | .. | .... | " |
| ७७—वृद्धयनुबन्धी दिव्य पितर | . | ... | १९५ |
| ७८—'श्मशा' प्राण, और श्मशान ... | .. | .. | १९२ |
| ७९—'शमशान', और 'श्मशान' ... | | .... | १९३ |
| ८०—शरीरात्मक हंसात्मा . | . | ... | १९४ |
| ८१—हंसात्मा का बन्धन विमोक | | | १९५ |
| ८२—कारणजिज्ञासा और केवल श्रद्धा | | .... | १९७ |
| ८३—नैगमिक मूलान्वेषण .. | .. | .... | " |
| ८४—सोमेन्द्रयाग, और पितृकर्म .. | . | .. | १९८ |
| ८५—अन्न, और अन्नादपितर . | | ... | २०० |
| ८६—नित्य, और अनित्यपितर .. | ... | . | " |
| ८७—अन्नादपितृषट्कपरिलेख . | .. | .. | २०२ |
| ८८—अन्नपितृषट्कपरिलेख . | ... | ... | " |
| ८९—सर्वसमष्टि परिलेख | | | २०३ |
| ९०—छन्दश्छेदात्मक समसमन्वय | | ... | " |
| ९१—पितृपरिवारस्वरूपमीमांसा ... | | | २०४ |
| ९२—पितृपरिवार की मूलभूमिका .. | ... | ... | २०५ |
| ९३—सांख्यसम्मत भूतसर्ग .. | .. | .... | " |
| ९४—चान्द्रप्रजापति, और पितर . | ... | .... | २१० |
| ९५—भगवान जैमिनी का महानात्मदेव | .. | .... | " |
| ९६—पितरों का भगिनी, भ्रातृवंश | .. | .... | २११ |
| ९७—पितरों का शुक्ल-कृष्णवंश | ... | .... | २१२ |
| ९८—पितरों की सामान्य सत्ता .. | | ... | २१३ |
| ९९—पितरप्रतीक कुमार .. | .... | .... | " |
| १००—परिवृत्ती लक्षणा मलिना भगिनी | .... | .... | २१४ |
| १०१—रोहिणीलक्षणा शुक्ला भगिनी | . | .... | २१५ |
| १०२—अविवाहित कुमार, और पितर | .... | ... | " |
| १०३—श्रद्धात्मक पितरकर्म .. | .... | ... | २१६ |
| १०४—अभिनिवेशों का समाधान.... | .... | .... | २१७ |

| | |
|---|---|
| | २१८ |
| १०५–रुद्रयागात्मक पैत्रकर्म्म | २१६ |
| १०६–रुद्रस्वसा अम्बिका | |
| १०७–रुद्रपशु का स्वरूप परिचय | " |
| १०८–महावीर, और बजरगवाला | २२० |
| १०९–गृह्यपितृपरिग्रह | " |
| ११०–पितृपट्टस्वरूप | " |
| १११–कन्या का श्वेतदुकूल, और पितर | २२१ |
| ११२–वधू का रक्तवस्त्र, और पितर | २२२ |
| ११३–पुत्रवती का पीतवस्त्र, और पितर, सीमन्तिनी, और सीमन्त | " |
| ११४–जाया एवं गृहिणी | २२३ |
| ११५–पितरों का श्वेत–रक्त–पीनवस्त्र | २२४ |
| ११६–पार्थिवपितृपरिवारपरिलेख | ※ |
| ११७–लोककर्म्म, और महामङ्गीत | २२५ |
| ११८–आलोच्य लोकगीतग्रन्थ | " |
| ११९–राजस्थान की आम्नायशून्यता | " |
| १२०–राजस्थान और जयपत्तन | २२६ |
| १२१–जयपत्तन की आम्नायपरायणता | २२७ |
| १२२–आम्नायसरक्षक जयपुर राजवंश | २२८ |
| १२३–महाराज जयसिंह, और निगमनिष्ठा | २२९ |
| १२४–श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानम् | २३० |
| १२५–कुलदेवीसंस्मरणात्मक महामङ्गीत (१) | २-२ |
| १२६–कुलदेव्यातिथ्यात्मक महासङ्गीत (२) | २४० |
| १२७–गोदोहनकर्म्मात्मक महासङ्गीत (३) | २४५ |
| १२८–पितृकर्म्मानुगत मुख्य महासङ्गीत (४) | २४६ |
| १२९–पितृस्तुतिरूप महासङ्गीत (५) | २६४ |
| १३०–मुख्यपितृनिरोधात्मक महासङ्गीत (६) | २७७ |
| १३१–महासतीसंस्मरणात्मक महासङ्गीत (८) | २८७ |
| १३२–पितृस्थापनात्मक महासङ्गीत (८) | २८७ |
| १३३–पितृकर्म्मानुगता संख्या सम्पत | २८९ |
| १३४–सत्यासम्पत् परिलेख | २९३ |


उपरता चेयं–पावनस्मृतिः–प्रासङ्गिकी

—+—

*-प्रासङ्गिकी तटस्थ आलोचना, और तत् समाधान * ( पृ० २९४ से ३९४ पर्य्यन्त )


| | | |
|---|---|---|
| १३५-आलोचक स्वरूपमीमांसा | .. .. .. | २९४ |
| १३६-श्रद्धालु की सहज मान्यता | .. .. .... | ,, |
| १३७-मान्यता की निर्म्मम आलोचना | . . | २९५ |
| १३८-आलोचनाप्रसङ्ग में 'ओम्' इत्येतत् | ... .... | २९६ |
| १३९-प्रतिप्रश्नपरम्परा | ... .... .... | २९७ |
| १४०-श्रद्धास्खलनमीमांसा | .. . .... | ,, |
| १४१-अतिमान से पराभव | .. .. | २९८ |
| १४२-शास्त्रसम्मत समाधान | .. . .... | २९९ |
| १४३-युक्ति-तर्क-विज्ञानसम्मत समाधानोपक्रम | ... . | ३०० |
| १४४-आदर्शवादमूला तर्कपरम्परा | .. ... | ३०१ |
| १४५-निगमोपेक्षा के दुष्परिणाम | .. .. | ३०२ |
| १४६-वेदस्वाध्याय के सुपरिणाम | .. . . | ३०३ |
| १४७-विज्ञान का निम्नतम आकर्षण | . | ,, |
| १४८-कीटाणु की मान्यता | ... .... | ३०४ |
| १४९-भारतीय विज्ञानोद्घोष | .. .. | ,, |
| १५०-भारतीय विज्ञान के आधारग्रन्थ | ... | ३०६ |
| १५१-भारतीय नैगमिक निष्ठा | . ... . | ३०७ |
| १५२-देवविज्ञानात्मक निगमविज्ञान | . ... | ,, |
| १५३-भारतीय गुण की शैशवात्मकता | ... .... | ३०८ |
| १५४-ग्रीकविद्वत्त्रयी का दृष्टिकोण | ... . ... | ,, |
| १५५-पश्चिम के तत्त्वविचारक | ... .... .. | ३१० |
| १५६-पश्चिमी जगत् की तत्त्वमीमांसा | .... ... | ३११ |
| १५७-पश्चिम की मीमांसाचतुष्टयी | .... .... | ,, |
| १५८-प्रतीच्यविज्ञानमीमांसा का आविर्भाव | ... .... | ३१२ |
| १५९-गणनिष्ठ-सापेक्षवादी-आइन्स्टीन | ... ... | ३१३ |
| १६०-तत्त्ववेत्ता धाइलो का मतानुयायानुगत भय | .... ... | ,, |
| १६१-प्रतीच्यदर्शनों के विविधविकल्प | .... ... | ३१४ |
| १६२-सुप्रसिद्ध दार्शनिक 'कान्त' का दार्शनिक दृष्टिकोण | .... ... | ३१५ |

१६३–कान्त का 'रिलीजन' वाद ... ... .. ३१६
१६४–पश्चिम की जिज्ञासा .... . ३१८
१६५–डॉ० पालमन्दन की खोज का परिणाम .... ... ३१९
१६६–प्रणवसर्गत्रयीमीमांसा ... ... ... ३२२
१६७–वैशेषिक-साख्य-वेदान्त के आलोच्य दृष्टिकोण ... ३२५
१६८–वेदान्त का विवर्त्तवाद .... ... ३२७
१६९–सम्वत्सरचक्रत्रयी, और सर्गत्रयी . ... ,,
१७०–'सेतु' माध्यम से मीमांसोपक्रम .. . ३२८
१७१–भारतीय दर्शन का आलोच्य दृष्टिकोण .. .. ३३४
१७२–तटस्थ आलोचना का मुख्य लक्ष्य बिन्दु ... ३३५
१७३–नैगमिकमानवचतुष्टयी .... . ३३६
१७४–चेतनअचेतनसर्गमीमांसा .. ३४१
१७५–चेतनजड़व्यवहारमीमांसा .... .. ३४३
१७६–जड़चेतनानुगता महती समस्या .. ,,
१७७–पशुमानव की अनुभूतियाँ ... ... ३४५
१७८–पञ्चविध मानवसर्ग-समन्वय ... .. ,,
१७९–अलौकिक मानव की लोकसंग्राहकता .... .. ३४९
१८०–लोकसंग्रहविघातक विमूढ़भाव .. . ३५०
१८१–मानवोद्बोधक विभूतिद्वयवर्णन .... ३५१
१८२–दैवमानवानुगता दैवीसम्पद्विमोक्षाय ... .. ३५३
१८३–आसुरभावानुगता आसुरीसम्पत्–निबन्धाय . . ३५५
१८४–द्वयोः सम्पदो–उदर्कौ ... .. ३५६
१८५–दैव–आसुरभावभेदभिन्नप्राकृतिकसर्गद्वयस्वरूपमीमांसा ... ३५८
१८६–आसुरमानवस्वरूपोपवर्णनम्–दैवमानवोद्बोधनधिया . ३६०
१८७–अतिमानव की दैवासुरमीमांसामाहात्म्य . ... ३६७
१८८–स्वायम्भुव-पारमेष्ठ्य-सौरमानवत्रयी .... ... ३६८
१८९–मुनिमानवस्वरूपपरिचय .... ... ३७१
१९०–यतिमानवस्वरूपपरिचय ... .... ... ,,
१९१–ऋषिमानवस्वरूपपरिचय .... ... ,,
१९२–लोकमानवस्वरूपपरिचय ... .... .. ३७२

१६३–लोकसंग्रहस्वरूपमीमांसा ... .. . ३३७
१६४–अष्टकर्म्मसङ्गीमानव .... .. ३७६
१६५–कर्म्मसङ्गी अष्ट के चार विवर्त्त ... ... ३७८
१६६–लोकसम्माह्य कर्म्मसङ्गी मानव ... ... ३८०
१६७–परवश्वकों का स्वरूपविश्लेषण .. ... ,,
१६८–याद् मात्रेणापि नाच्चर्येन .... ... ३८१
१६९–लोकमानव का तात्पर्य्यार्थ .. .. ... ३८२
२००–ऋषिमानवसमर्थक निगमागमवचन . .. ३८४
२०१–देवमानवसमर्थक निगमागमवचन .. .... ३८६
२०२–पार्थिवमानवसमर्थक निगमागमवचन .. ... ३८७
२०३–निगमागममान्यतानुगामी भारतीय मानव .. ... ३८८
२०४–भारतीय मानव की शाश्वतनिष्ठा .. ... ,,
२०५–अवचेय भारतीय वैज्ञानिक दृष्टिकोण ... ... ३८९
२०६–आलोचनासमाधानोपराम ... ... ३९४
२०७–पुनः प्रकृतानुसरण, एवं मन्दर्भसङ्गति ... ... ३९५
२०८–औपपातिक प्रेतात्मबन्धनविमोचक गयाश्राद्ध .. ... ३९६
२०९–गयाक्षेत्र का वैज्ञानिकस्वरूपपरिचय .. ... ,,
२१०–द्वितीयपरिच्छेदोपसंहार ... ... ३९९

'समाप्ता चात्र ऋणमोचनोपायविज्ञानोपनिषत्' द्वितीया सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदन्तर्गता

—+—

## ❀ 'आशौचविज्ञानोपनिषत्' नामक तृतीय परिच्छेद

### पृ० सं० ४०३ से ४३२ पर्य्यन्त

१–परिभाषाज्ञान की विलुप्ति, एवं सांस्कृतिक पतन ... ... ४०५
२–अस्पृश्यता के सम्बन्ध में राष्ट्रिय दृष्टिकोण .. .... ,,
३–प्रकृति का प्राकृतिक वैषम्य ... . .. ४०६
४–समानाधिकारव्यामोहन- ... .... ... ,,
५–जरायुजजातिमीमांसा .... .. ... ४०७
६–मर्य्योच्छेदक दृष्टिकोण .... .... .... ४०८

७—समविषमभावमीमांसा ... ४०८
८—आदर्शसमतुलन ... ४१०
९—मानवीय मर्य्यादा का आत्यन्तिक स्खलन ... ”
१०—श्रद्धानुगत समदर्शन ... ४११
११—विश्वानुगत विषमवर्त्तन ... ४१३
१२—ऐच्छिक सर्वनाश का आमन्त्रण ... ४१४
१३—प्राकृतिक विधि-विधानों की उपयोगिता ... ४१५
१४—तत्त्वमूला अस्पृश्यता ... ४१६
१५—समानाधिकारपङ्कनिमग्नता ... ४१७
१६—शुचि-अशुचिभावमीमांसा ... ४१८
१७—बाह्य-आभ्यन्तर शुचिभाव ... ४२०
१८—अशुचिभाव, और आशौच ... ४२१
१९—आशौचपात्रस्वरूपमीमांसा ... ४२२
२०—सूर्य्य, और आत्मा ... ४२४
२१—दृष्टान्त समन्वय ... ४२५
२२—द्वन्द्वातीत आत्मा ... ”
२३—विदेहमुक्त-मुक्तात्मा ... ४२६
२४—ब्रह्मानन्दसमतुलनमीमांसा ... ४३१
२५—‘त्रिधयासम्परिष्वक्तः’ का समन्वय ... ४३३
२६—आक्षेप, और तत्समाधान ... ”
२७—चान्द्रससमयप्रज्ञानमनका प्रेमभाव ... ,
२८—पशु-पक्षी-कृमि-कीटादि की आराधना ... ४३४
२९—श्रद्धाप्रेमस्वरूपपरिचय ... ”
३०—वात्सल्यप्रेमस्वरूपपरिचय ... ”
३१—स्नेहप्रेमस्वरूपपरिचय ... ”
३२—कामप्रेमस्वरूपपरिचय ... ”
३३—रतिप्रेमस्वरूपपरिचय ... ४३६
३४—रतिप्रेम के दो क्षेत्र ... ”
३५—जड़-चेतनप्रेमसमीमांसा ... ४३७
३६—रतिक्षेत्र का समतुलन ... ”

३७—अवच्छेदकावच्छिन्नमीमांसा .. .... ४३९
३८—आशौचातीत आत्मा ... ४४०
३९—आशौचानुगत अन्तरात्मा ... ... ... ४४१
४०—परिच्छिन्नता अन्तरात्मत्रयी ,,
४१—आशौचस्वरूपमीमांसा ४४६
४२—पञ्चविधअशुचिभाव .. ... .. ४४८
४३—आयुर्वेद का त्रिधातुवाद .. ४५१
४४—भारतीयत्रिधातुवाद ४५२
४५—धातुत्रयी के समविषमभाव .. ४५६
४६—चिकित्साशास्त्रत्रयी के तीन चिकित्साप्रकार ... ४५७
४७—आयुर्वेद-धर्म्म-दर्शन, तीनों शास्त्रों की अभिन्नता ४६०
४८—स्थूलशरीर के अशुचिभाव ४६२
४९—द्रव्यदोष, एवं शरीरदोषमीमांसा .. ४६३
५०—भावदोषमीमांसा, एवं चतुर्विधयोग .. ४६४
५१—मनोदोषमीमांसा ... ४६५
५२—स्पृश्यास्पृश्यविवेकमीमांसा ४६६
५३—अशौचस्वरूपमीमांसा ४७१
५४—स्पर्शास्पर्शमीमांसा .. .... ४७४
५५—कर्त्तव्याकर्त्तव्यमीमांसा .... ४७६
५६—आशौचनिमित्तमीमांसा ... .. ४८०
५७—अत्रिप्राणमूलामूर्त्तसृष्टि ... ४८१
५८—अत्रिप्राणस्वरूपपरिचय .. ४८२
५९—आत्रेयीयोषित .. .. .. ४८३
६०—आत्रेयरजोऽनुगत अपाशौच .. ४८४
६१—मलीमस स्त्री-वैश्य-शूद्रवर्गत्रयी .. .. ४८५
६२—शीतलानुगता मातृरोगमीमांसा ... ४८६
६३—पुष्परजोऽनुगत दोषाशौच ... ४८७
६४—शारीरमलानुगत दोषाशौच ... ,,
६५—जन्माशौचमीमांसा .. ४८८
६६—शावाशौचमीमांसा .. .... ४८९
६७—क्रियाशौचमीमांसा ... ... ४९०
६८—दोषाशौचमीमांसा ... ... ,,
६९—सम्बन्धसूत्रमीमांसा ... ... ४९१
७०—योनिकृतसम्बन्धसूत्राणि ... ... ... ४९२
७१—विवाहसापिण्ड्यमीमांसा ... ... ... ५०१

